(४८–५१)

सारी दुनियां की भलाई करने के लिए मैं अन्न पैदा करता हूँ। उस सारे अन्न को यह अकेला नगर ही खा जाता है। मेरे लिए कुछ नहीं छोड़ता। मेरे उपकारों को भूल गया है और जान बूझ कर हर रोज मेरा अपमान किया करता है। इसकी इस कृतघ्नता को आप हरगिज क्षमा मत कीजिएगा। धूर्तता, चालबाजी, दगाबाज़ी, ढोंग, अहंकार, कृतघ्नता, मैं कहां तक गिनाऊं, दुनियां में जितने भी पाप संभव हैं उन सभी को यह नगर खूब करता है। हिंसा, विश्वासघात, क्रूरता, छल, कपट, जितने भी पाप प्रकट या गुप्त हो सकते हैं उन सबको यह नगर जी भर कर करता है।

(५२–५५)

इस दुष्ट पापी नगर के ऐसे ही कुकर्मों के कारण महर्षि पाणिनि के हुकम से इसे नपुंसक बना दिया गया है।* और देखिए महाराज, नगर में घर घर में पाखाने होते हैं, वहां टट्टी और पेशाब जमा रहता है, हर गली में बदबू, यह नगर तो बिलकुल ही नापाक अपवित्र वस्तु है। दुनियां भर के ठग, धोखेबाज, पापी, चोर, डाकू, भिखमंगे, जिन्हें कहीं कुछ काम काज नहीं करना होता, वह सब आकर नगरों में ही इकट्ठे हो जाते हैं। दुनियां भर के लफङ्गे, लुटेरे, लुच्चे लुंगाड़े, जेब कतरने वाले डाकू, खुले मैदान डाका डालने वाले, चारसौ बीस, दस्यु, यह सब आकर नगरों में ही अपना डेरा डालते हैं। तमाम मुफ्तखोरे, पापी, चालाक और झूठे लोग नगरों में ही आकर पनपते हैं।

---

*संस्कृतव्याकरण के अनुसार नगर शब्द नपुंसकलिङ्ग है। इसीलिए ग्राम ने नगर के ऊपर यह चुभता हुआ व्यङ्ग किया है।

(५६-५६)

कुछ काम न करने वाले, आवारागर्द, आलसी, मेहनत से बचने वाले, दूसरों की कमाई को हड़पने वाले, इसी प्रकार के जो लोग होते हैं उन्हें नगर में ही आश्रय मिलता है। झूठी बातें बना बना कर ही जो अपनी जीविका कमाते हैं, दिन रात जो बक बक ही करते रहते हैं, अपने को जो बड़ा विद्वान् समझा करते हैं, भीतर से योग्य न होते हुए भी जो अपनी लियाकत की हवा बाँधा करते हैं, वे सब लोग आकर नगरों में ही आबाद हो जाते हैं। केवल ऊपरी दिखावटी बातों की कदर करने वाले, ऊपरी तड़क भड़क पर मरने वाले, जिनके हृदयों में न विद्या की कुछ क़दर है न गुणों की, जो हमेशा प्रेय मार्ग पर चलते हैं, श्रेय मार्ग का जिन्होंने कभी आश्रय नहीं लिया, ऐसे तमाम लोग नगरों में बसे हुए हैं। और देखिए ब्रह्मा जी महाराज, नगर ने एक और भी बड़ा भारी पाप किया है। महर्षि व्यास ने और मनु महाराज ने बड़े प्रबल शब्दों में कहा था कि बड़े बड़े मिल नहीं बनाने चाहिए परन्तु इस लोभी नगर ने बड़े बड़े मिल खड़े कर लिए हैं। व्यास और मनु ने कहा था बहुमात्रोत्पत्ति अर्थात् Large Scale Production मत करना परन्तु यह लोभी नगर अपने कारखानों में मशीनरी के द्वारा Large Scale Production करता है।

(६०-६४)

मैशीनरी के द्वारा नगरों की मिलें इतना धुआं छोड़ती हैं कि सारा वायुमण्डल गन्दा और विषैला हो जाता है और इस प्रकार तमाम जनता के स्वास्थ्य की हानि होती है। अन्य भी अनेक प्रकार से यह मैशीनरी तमाम मर्त्यलोक में घोर अशान्ति मचाए हुए हैं। यह अशान्ति बढ़ती ही जाती है और मर्त्य लोक का सारा सुख नष्ट हो रहा है। मिलों के मालिक जो सेठ लोग हैं उन्हें

कुछ काम तो करना नहीं पड़ता इसलिए उनका शरीर भारी हो जाता है और पेट बढ़ जाता है, इसीलिए मधुमेह, डायबटीज कैन्सर, कार्वङ्कल, आदि रोग उन्हें बहुत होने लगे हैं। उनकी चर्बी बहुत बढ़ जाती है, अनावश्यक मोटापन उनमें हो जाता है क्योंकि शारीरिक परिश्रम उन्हें करना नहीं पड़ता, सोते खूब हैं अथवा बैठे रहते हैं। प्रायः यह धनी मानी सेठ लोग दम्भ और झूठे अभिमान से भरे हुए होते हैं और अपने पैसे के जोर पर नित नये नये हथकण्डे बरता करते हैं और हजारों आदमियों को अपना गुलाम बनाया करते हैं तथा उन्हें मजदूर या कुली कहा करते हैं।

(६५–६७)

यह श्रमजीवी लोग, जो वास्तव में मिल मालिकों के गुलाम ही हो जाते हैं, शक्ति से अधिक मेहनत करने के लिए मजबूर किए जाते हैं। परिश्रम अधिक, विश्राम कम, भोजन खराब और थोड़ा, इसलिए बेचारे मजदूर प्राय टी० बी० के शिकार हो जाते हैं। राजयक्ष्मा, देह शोष, ज्वर आदि रोगों से वह सदा घिरे रहते हैं। बेचारों को वेतन कम मिलता है, काम अधिक करना पड़ता है, खाने को ठीक मिलता नहीं, न कभी आराम पाते हैं, न पूरी सुख की नींद सो सकते हैं। गरीबी के कारण यह मजदूर लोग स्वास्थ्यरक्षा का एक भी नियम पालन नहीं कर पाते, अतएव सभी मजदूर छोटी आयु में ही मर जाते हैं।

(६८-७२)

इस प्रकार धनपति लोग हजारों मजदूरों द्वारा पैदा किए हुए धन को तरह तरह के हथकण्डों से चुरा लेते हैं, घमण्डी हो जाते हैं और अपने को बहुत बड़ा आदमी समझने लगते हैं। देखिए भगवान् ब्रह्मा जी महाराज, यह कितना बड़ा अन्याय है कि एक धनी मिल मालिक स्वयं कुछ भी काम न करता हुआ ही हजारों मजदूरों

द्वारा कमाये गए पैसे का मालिक बन बैठता है। आखिरकार इन अन्यायों और अत्याचारों से बार बार परेशान होकर मजदूर लोग भी कभी हड़ताल करते हैं और कभी विद्रोह करते हैं और कभी कुछ और करते हैं। इन हड़तालों से और विद्राहों से धनी सेठ लोग चिढ़ जाते हैं और बेचारे मजदूरों पर बड़ी से बड़ी क्रूरता करने लगते हैं और कभी लाठो चलवाते हैं, कभी मजदूरों पर गोली चलवाते हैं। इस प्रकार हे ब्रह्मा जी, आज सम्पूर्ण मर्त्यलोक में हाहाकार मचा हुआ है, कहीं शान्ति नहीं है। सारे मर्त्यलोक में सन्देह, डर और महायुद्ध हो रहे हैं, तरह तरह का बीमारियाँ भी फैल रही हैं।

(७३-७५)

हे भगवन् इस प्रकार सारा मर्त्यलोक आज मौत के मुंह में जा रहा है, हे महाराज, आप ही सबको शरण देने वाले हो, आप ही संसार की रक्षा कीजिए। मैशीनरी और बड़े बड़े कारखाने सर्वदा नगरों में ही होते हैं, इसीलिए सब अनर्थों का मूलकारण यह नगर ही हैं। मैं तो कहता हूँ कि नगर घोर पापी है, संसार के पूर्ण विनाश के लिए यह नगर ही एक धूमकेतु तारा उदय हुआ है।

(७६-७९)

यह जो मर्त्यलोक में परस्पर अविश्वास है, युद्ध है, दुर्भिक्ष है, भय है, इस सबका कारण यही मैशीनरी और बढ़े बड़े कारखाने हैं। यह आपके सामने खड़ा जो नगर है, यह बहुत क्रूर, पापी, दुष्ट और संसार का विनाशक है, अब आप ही इसको यथोचित दण्ड दीजिए।" ग्राम के इस व्याख्यान को सुनकर ब्रह्मा जी गहरे सोच में पड़ गए, वह बिलकुल तस्वीर के समान निश्चल हो रहे थे। देवताओं की वह सारी सभा भी ग्राम का वक्तव्य सुनकर भारी चिन्ता में डूबी हुई बिलकुल मौन सन्नाटे में थी।

# ❋ नगर ग्रामौ ❋

तृतीय अध्याय

( नगर और गाँव )

(८०–८३)

तदनन्तर जब ब्रह्मा जी ने देखा कि सारी सभा चुपचाप शान्त है तब उन्होंने आँख के इशारे से नगर को आज्ञा दी कि अब तुम अपनी बात कहो। नगर ने सिर झुकाकर पितामह ब्रह्मा जी को प्रणाम किया और अपना वक्तव्य प्रारम्भ किया, उस समय कुछ लज्जा के कारण उसका सिर कुछ झुका हुआ था। "हे भगवन् देखिए, चूँकि सारे मर्त्यलोक में मेरी ही पूजा और प्रतिष्ठा होती है इसलिए यह गाँव मुझसे जलने लगा है और हर बात में मेरा मुकाबला करना चाहता है। जरा इस सड़ियल गाँव की ढीठता तो देखिए, कैसा इसे घमण्ड हो गया है। कुछ लोगों ने जो ज़रा इसको सिर पर चढ़ा लिया तो अब इस भिखमङ्गे को न तो कुछ बोलने चालने की तमीज़ रही और न कुछ बुराई भलाई को ही यह समझ सकता है।

(८४–८७)

खुला, छूटा हुआ बैल और गाँव का रहने वाला आदमी, यह दोनों एक जैसी शकल वाले होते हैं और एक जैसे स्वभाव वाले होते हैं, दोनों ही बेअक्ल होते हैं और दोनों ही दुनियाँ में हँसी के पात्र होते हैं। गाँव को सभ्यता नहीं आती, उठने बैठने और चलने फिरने का ढंग नहीं आता, दुनियाँ के व्यवहार से

अनभिज्ञ यह यों ही इधर उधर घूमा करता है। तीनों लोकों में एक कहावत बहुत प्रसिद्ध है कि "जो कोई मूर्ख बनाना चाहे तो तीन दिन जाकर गाँव में रह ले।" यह गाँव नहीं जानता कि शरीर को कैसे सजाया जाता है, अकल इसकी मोटी होती है, इसकी रुचि बिलकुल भोंडी और भद्दी होती है। कविता, नाटक आदि यह कुछ नहीं समझ सकता।

(८८-९१)

गांव की किसमत भी ऐसी फूटी हुई है कि इसे झोपड़ी में सोना पड़ता है, बेचारा पत्तों की कुटिया में ही नींद लेता है। शिलाओं पर अथवा पत्थरों पर अथवा सूखी जमीन पर ही पड़ कर सो लेता है। अखबार पढ़ने को इसे मिलते नहीं, तरह तरह की सवारियां गांव में नसीब नहीं होती, गगनचुम्बी महलों की कोई कल्पना तक गांव में नहीं कर सकता, बिजली का प्रकाश भी गांव में नसीब नहीं होता। न तरह तरह की बढ़िया दूकानें, न रेशम, मलमल आदि के कपड़े, न बड़े बड़े व्यापारी, न अच्छी सुन्दर सुन्दर चीजें, कुछ भी तो गांव में नहीं मिलता। सारा गांव धूल से भरा रहता है, न कहीं पक्की सड़कें, न सड़कों पर रोशनी, न कोई रास्तों की मरम्मत।

(९२-९५)

यह बेचारा दुबला पतला है, देखने में सुन्दर नहीं लगता, अगर कभी बीमार पड़ जाए तो गांव में न कोई डाक्टर न वैद्य। विद्या में, व्यापार में, ललित कलाओं में, यह गांव कभी भी हम नगरों की तुलना में नहीं ठहर सकता, हमारा सोलहवां हिस्सा भी यह नहीं हो सकता। छोटी सी अकल, थोड़ा सा धन, छोटा सा शरीर, हर समय भूखा, यह गांव यदि इस तरह हम बड़े बड़े नगरों का मुकाबला करने की धृष्टता करेगा और अगर हमारे

मुँह लगेगा तो तबाह हो जायेगा। इसलिए हे ब्रह्मा जी महाराज, इस बेकार बहुत बक बक करने वाले निर्बुद्धि गांव को जो कि अब हम नगरों से भी जबान लड़ाने लगा है, उचित दण्ड दीजिए और इसे इसकी उचित सीमाओं के अन्दर ही रखिए।"

(९६-९७)

इस प्रकार नगर ने खूब ऊंची आवाज में अपना बयान दिया और फिर श्री ब्रह्मा जी का फैसला सुनने के लिए बैठ गया। नगर के बैठ जाने पर ग्राम तथा वह सम्पूर्ण सभा, सभी लोग बड़ी उत्सुकतापूर्वक प्रतीक्षा करने लगे कि देखें अब श्री ब्रह्मा जी क्या कहते हैं।

# ❀ नगर ग्रामौ ❀

चतुर्थ अध्याय

( नगर और गांव )

(९८–१०१)

तब जब कि सब लोग चुपचाप थे और सारी सभा में सन्नाटा छाया हुआ था, श्री ब्रह्मा जी धीरे धीरे अपनी गम्भीर वाणी में इस प्रकार कहने लगे। "तुम दोनों के गुण और दोष सब मैंने सुन लिये, जो कुछ तुम्हारे कहने से बच गया है वह सब भी मैंने योग विद्या से जान लिया है। इसलिए तुम दोनों जरा लड़कपन को छोड़ दो और जो बातें मैं तुम्हारे लाभ के लिए कहने लगा हूँ उन्हें ध्यानपूर्वक श्रद्धा के साथ सुनो। किसी में भी केवल दोष ही दोष नहीं होते और न ही किसी में केवल गुण ही गुण होते हैं।

(१०२–१०५)

गुण और दोष सर्वत्र ही मिले जुले रहते हैं, सभी लोक लोकान्तर सत्व, रज और तम नामी तीन गुणों से बने हुए हैं और इसीलिए तरह तरह के गुण और दोष हर जगह मौजूद हैं। तदनुसार आप दोनों में ही गुण भी हैं और दोष भी हैं। यदि मैं न्यायानुकूल आप में से एक को विजयी घोषित कर दूं और दूसरे को पराजित कह दूं तो केवल इतने से तो मेरा काम पूरा नहीं हो जाता। तुम जानते हो कि मैं न्यायकारी भी हूँ और दयालु भी। इसलिए मैं केवल वही बातें कहूँगा कि जिनसे तुम दोनों का ही भला हो।

(१०६-१०९)

ग्राम और नगर दोनों को मैंने ही बनाया है। मैं ही दोनों का पिता हूँ। इसलिए एक का भी नाश मैं नहीं कर सकता। तुमने अवश्य ही वह प्रसिद्ध कहावत सुनी होगी कि "विष के वृक्ष को भी जिसने अपने हाथों बोया हो वही व्यक्ति अपने हाथों से उसे काट नहीं सकता।" आज तुम दोनों को देखकर मुझे एक अन्य व्यक्ति का स्मरण हो आया है जिसे मैंने तुम दोनों से पहिले पैदा किया था। विवाद में पड़कर तुम दोनों ने उसे भुला दिया, उसे फिर से याद करो, वह कौन था जिसे मैंने तुम दोनों से पहिले पैदा किया था।

(११०-११३)

जो तुम दोनों से पुराना है, तुम दोनों से पहिले जिसे मैंने पैदा किया था, उसका नाम है वन, उसे ही जंगल कहते हैं, अरण्य भी उसी का नाम है। सबसे पहिले जंगल पैदा हुए, फिर ग्राम, फिर नगर। तुम दोनों कभी मत भूलना कि वेद शास्त्र उपनिषद् आदि सब अनमोल ग्रन्थ वनों में ही पैदा हुए हैं। आज भी जो सज्जन महात्मा लोग गांवों और नगरों से परेशान हो जाते हैं वह वैराग्यवान् होकर वनों में ही निवास के लिए जाते हैं।

(११४-११७)

तुम दोनों जब तक वन से विमुख रहोगे तब तक यह तुम्हारा झगड़ा समाप्त नहीं होगा। इसलिए तुम दोनों अपने अपने स्थान पर रहते हुए अपने अपने काम करते रहो परन्तु वन को ही अपना आदर्श मानो। बहुत भीड़ भाड़ से बचो, शारीरिक परिश्रम किया करो। शारीरिक परिश्रम जब करोगे तब तुम्हें परस्पर विवाद करने की छुट्टी ही न मिलेगी। मेरी तो

यह दृढ़ धारणा हो गई है कि मर्त्यलोक की सारी मुसीबतों का मूलकारण यह भीड़ भाड़ ही है अर्थात् जनसंख्या का बहुत बढ़ जाना।

(११८–१२१)

मर्त्यलोक के जो वर्तमान कष्ट आप दोनों ने बतलाए हैं, अर्थात युद्ध, दुर्भिक्ष, बीमारियां, झगड़े बखेड़े, रजोगुण और तमोगुण की अधिकता, इन सबका मूलकारण लोभ है, इसलिए इस लोभ को छोड़कर ही मर्त्यलोक सुखी हो सकता है। मर्त्य-लोक वालों को समझना चाहिए कि वहां जो सोना, चांदी, अन्न, भूमि, पशु, स्त्रियां आदि हैं वह सब कुछ किसी एक के लिए नहीं हैं, जब लोग इस बात को समझ लेंगे तो लोभ को छोड़ देंगे और सुखी हो जायेंगे। अब तुम दोनों के इस विवाद के विषय में और अधिक कुछ मुझे नहीं कहना है, हां मर्त्यलोक की भलाई के लिए कुछ और बातें भी बताता हूँ।

(१२२–१२५)

आज सारा मर्त्यलोक जनसंख्या बहुत बढ़ जाने के कारण पीड़ित है, उस पीड़ा से बचने का एक ही उपाय है अर्थात् संयम। कामवासनाएँ कभी भी भोग विलास करने से शान्त नहीं होतीं प्रत्युत और भी बढ़ती हैं, जैसे घी पड़ने से आग शान्त नहीं होती प्रत्युत और अधिक बढ़ती है। इसलिए काम वासनाओं के मामले में मनुष्य को संयम ही यथाशक्ति रखना चाहिए, मात्रा और काल और मर्यादा का बहुत ध्यान रखना चाहिए। स्त्री प्रसंग भी संयत रहना चाहिए, अधाधुन्ध नहीं। स्मरण रखो कि संयम ही अनेकानेक कष्टों की एक अचूक दवा है।

(१२६–१२९)

सब आपत्तियों का एक ही रास्ता है अर्थात् इद्रियों के वश में हो जाना। सब आपत्तियों से बचने और सब सम्पत्तियों के

पाने का भी एक ही रास्ता है अर्थात् इन्द्रियों को जीत लेना। जिस रास्ते को तुम पसन्द करो उस पर चलो। अहिंसा, सत्य, अक्रोध, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह अर्थात् त्याग की भावना, यह पांच चीज़ें मर्त्यलोक में हमेशा सुख देने वाली हैं। ईश्वर पर विश्वास रखना, शारीरिक, मानसिक, आर्थिक तथा हर प्रकार की पवित्रता, सन्तोष, स्वाध्याय, तप, इन बातों का सेवन सब मनुष्य पृथक् पृथक् भी करें और समष्टि रूप से भी। गौ इत्यादि पशुओं पर भी कृपा करनी चाहिए, परोपकार करना सब सुखों को देने वाला है और दूसरों को कष्ट देना स्वयं कष्ट मोल लेना है।

(१३०–१३३)

तुम दोनों भी अब मर्त्यलोक को वापस चले जाओ और सबकी भलाई के लिए मेरे इस सन्देश को वहां सर्वत्र सुना दो। आज ही नारद जी भी स्वय मर्त्यलोक में जावें और वहाँ विधिपूर्वक मेरे इस सन्देश को सर्वत्र फैला दें। तीनों लोकों में जो भी कोई मेरे इस सन्देश को सुनेगा अथवा सुनाएगा, पढ़ेगा अथवा पढ़ाएगा, वह मेरा प्यारा होगा।" इस प्रकार अपना भाषण देकर श्री ब्रह्मा जी अन्तर्धान होगए, ग्राम और नगर भी मन में अपना कर्तव्य निश्चय करके वापस मर्त्यलोक में आ गए।

# ❋ भगवान् बुद्धदेवो विजयते ❋

( भगवान् बुद्धदेव की जय हो )

( १ )

तमाम संसार के एकत्रित पुण्यों के प्रताप से जिन्होंने कृपया इस मर्त्यलोक में आकर जन्म लिया था, उन जगद्गुरु भगवान् बुद्धदेव की जय हो। जनता हर समय उन के आस-पास एकत्रित रहती थी और बड़ी श्रद्धाभक्ति पूर्वक उन्हें बारम्बार प्रणाम किया करती थी।

( २ )

सीमारहित समय और अनन्त दिशायें भी जिनके यश को कम न कर सकीं, वह अपने यशःशरीर के द्वारा हमेशा अजर अमर रहने वाले भगवान् बुद्ध जी महाराज आप लोगों के सब कष्टों को दूर करें।

( ३ )

हे कपिलवस्तु नाम नगरी, तेरे समान कोई भी वस्तु भाग्य-शाली दूसरी नहीं है। तभी तो भगवान् बुद्ध ने तुझे अपनी जन्म भूमि बनाया सचमुच तूने संसार का बहुत बड़ा उपकार किया है।

( ४ )

यम नियम आदि योग के अङ्गों का उपदेश देते हुए तथा जितेन्द्रियता, शम, दम, करुणा, मितभाषण आदि सद्गुणों की शिक्षा देते हुए भगवान् बुद्ध, जो कि अपने तेज के द्वारा सूर्य को भी

मात करते थे, सब मनुष्यों में चन्द्रमा के समान सौम्य और शीतल थे।

( ५ )

परम रमणीय लुभावनी सांसारिक विषय वासनाएं, नई जवानी, रति के सदृश सुन्दर-सुन्दर स्त्रियां, राजगद्दी, प्रभुता, काम, क्रोध, लोभ, मोह, अहंकार, भय आदि अनेक मनोविकार, कोई भी बुद्ध भगवान् को उनके निश्चित मार्ग से विचलित न कर सका।

( ६ )

हे हमेशा युद्धों में फंसे रहने वाले राष्ट्रो, जरा भगवान् बुद्ध-देव जी के अमृतमय उपदेशों को सुनो। देखो जिस प्रकार आग कभी भी आग को नहीं बुझा सकती, इसी प्रकार युद्धों के द्वारा कभी भी युद्धों को समाप्त नहीं किया जा सकता।

( ७ )

जिस प्रकार भयानक तेज आग को हमेशा पानी से ही जीतते हो, इसी प्रकार इन भयानक लम्बे-लम्बे युद्धों को अहिंसा के द्वारा ही जीतो।

( ८ )

किसी विशेष कुल में पैदा होने से कोई बड़ा नहीं होता और दूसरे कुलों में पैदा होने से कोई छोटा नहीं होता। संसार में सब मनुष्य बराबर हैं, ऊंच-नीच का भेद करना बिलकुल गलत है। इसलिए किसी को घमण्ड नहीं करना चाहिए और न ही कोई अपने को दीन-हीन समझे।

( ९ )

पुरुषों और स्त्रियों का दर्जा समान है। सब को अपने सदृश ही समझो। यहां तक कि जलचर, स्थलचर, आकाशचर

सब पशु पक्षियों को और बिलों में रहने वाले कीड़ों और चिऊँटी को भी अपने समान समझो, कभी किसी की हिंसा मत करो।

( १० )

भगवान् बुद्ध के २५०० वें जन्म दिन के इस शुभ अवसर पर, इस संसार में रहने वाले हम सब नरनारियों को चाहिए कि प्रसन्न मन होकर तथा भूमि तक अपने सिरों को झुकाकर, बड़ी श्रद्धाभक्ति पूर्वक, जगद्गुरु भगवान् बुद्धदेव को वारम्बार प्रणाम करें।

# ❀ दयानन्द षट्कम् ❀

( महर्षि दयानन्द सरस्वती की प्रशस्ति )

( १ )

भूमि तक सिर झुकाकर महात्मा ऋषिवर दयानन्द को प्रणाम करता हूँ, जिनकी कीर्ति सर्वत्र फैली हुई है, जो विद्या के कोष थे, तप के समुद्र थे, वेदों के महाविद्वान् और संसार के शिक्षक थे।

( २ )

अहो, यह कौन बड़भागी है जो छोटी उमर में ही घर के सब सुखों को छोड़कर, माता पिता के लाड़ प्यार से किनारा करके, धनधान्य से परिपूर्ण परिवार से मुँह मोड़कर, प्रखर वैराग्य के कारण, घनघोर जंगल को जा रहा है।

( ३ )

अहो, गंगा के उस पार जहाँ प्रसन्नता से चहचहाते हुए पक्षियों से परिपूर्ण घोर जंगल है, हिमालय की ऊंची-ऊंची चोटियां जहां सदा बरफ़ जमी रहती है, उन अत्यन्त ठण्डे प्रदेशों में तप करने के लिए यह कौन व्यक्ति है जो केवल लंगोट पहन कर तथा और कोई कपड़ा न पहन कर निर्भय होकर विचर रहा है।

( ४ )

यह महर्षि दयानन्द हैं, यह संसार के पूजनीय हैं, परम तेजस्वी हैं, इन्होंने संसार का उद्धार करने के लिए कमर कसी है,

यह महाविद्वान् हैं और जगद्गुरु हैं, यह सब प्रचलित पाखण्डों का खण्डन करते हैं।

( ५ )

प्रात:काल इनके दर्शन करके जनता कल्याण को प्राप्त करती है, इनके उपदेशों को सुनने से संसार का भला होता है, इनके चरणों में प्रणाम करने से सबका मंगल होता है, इनके चरण चिन्हों पर चलने से सब की उन्नति सम्भव है।

( ६ )

यदि हम लोग भी भोगविलासों से पृथक् रहते हुए, तप और श्रद्धापूर्वक उस महापुरुष के जीवन पथ पर चलें तो निश्चय ही हमारा जीवन सफल होगा और भारतमाता के सुख सौभाग्य की भी खूब वृद्धि होगी।

# ❀ श्रद्धानन्द सप्तकम् ❀

( स्वामी श्रद्धानन्द जी की प्रशस्ति )

( १ )

स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज की जय हो। वह बहादुर थे, किसी से दबने वाले नहीं थे, पुण्यात्मा थे, सबके माननीय थे। बड़े बलिष्ठ, उत्तम वक्ता, परम तपस्वी थे। दीन दुःखियों के परम सहायक और दयालु थे। उनके सब साथी और मित्र उन्हें बहुत प्यार करते थे। वह जितेन्द्रिय थे, उनके गुण संख्यातीत थे, उनकी जय हो।

( २ )

वह उनका साढ़े छै फीट ऊंचा शरीर, वह बढ़िया सुगठित देह, लम्बी लम्बी वह भुजाएं और शेर जैसी वह रोबीली चाल, वह चौड़ी और विशाल छाती, और वह परम पूजनीय दोनों चरण, अहो वह सब दुर्लभ वस्तुएं एकत्र केवल स्वामी श्रद्धानन्द में ही दिखलाई देती थीं।

( ३ )

स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज भारत वर्ष के प्रथम कोटि के महान् नेता थे, बुद्धिमानों में प्रथम माने जाते थे, वीर लोग उन्हें अपना मुखिया मानते थे, भारत के शत्रु लोग उनसे सदा भयभीत रहते थे, आर्यजाति ने सदा ही अपना परम पूजनीय नेता उन्हें स्वीकार किया था, उस परम जितेन्द्रिय तथा देवोपम स्वामी श्रद्धानन्द को हम बार बार प्रणाम करते हैं।

( ४ )

स्वामी श्रद्धानन्द जी महराज ने जो भी संकल्प किया वह

सदा पूरा हुआ। उनकी कृपा कभी व्यर्थ नहीं जाती थी और उनका क्रोध भी कभी व्यर्थ नहीं जाता था। सारा संसार जानता है कि वह दृढ़ इच्छा शक्ति वाले महापुरुष थे। निस्सन्देह वह तीनों लोकों के द्वारा प्रणाम किए जाने के योग्य थे।

( ५ )

पहाड़ या समुद्र कभी उनके मार्ग में बाधक नहीं हो सके, प्रिय मित्र लोग अथवा भयंकर शत्रु लोग कभी उनको कर्तव्य मार्ग से विचलित नहीं कर सके। निन्दा या स्तुति, धन अथवा निर्धनता, सहायक अथवा विरोधी, अपने या पराये, कोई भी कभी भी स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज को अपने निश्चित सत्कार्यों से जरा भी विचलित नहीं कर सके।

( ६ )

पहिले उनका नाम महात्मा मुन्शीराम था। यह उनकी प्रबल इच्छा शक्ति का ही परिणाम था कि अत्यन्त विषम परिस्थितियों के होते हुए भी वह गुरुकुल जैसी अपूर्व संस्था को रच सके। गुरुकुल घनघोर जंगल में था, अंग्रेजी गवर्नमेन्ट गुरुकुल से बिलकुल नाराज़ थी, धन कहीं से मिलता न था, सहायक कोई नहीं मिलते थे; तथा कथित नेता लोग भी गुरुकुल शिक्षा की हंसी उड़ाया करते थे। महात्मा मुन्शीराम ने अकेले ही सब कष्टों को जीता और गुरुकुल की स्थापना की।

( ७ )

गंगा के उस पार कांगड़ी ग्राम में संस्थापित गुरुकुल में उनका निवास था, सदा अपने सब शिष्यों पर उनका स्नेह पुत्रवत् रहता था। वह तपस्वी तेजस्वी और महान् यशस्वी थे। विश्राम तो मानो कभी वह करते ही नहीं थे। उन गुरुवर महात्मा मुन्शीराम जी की जय हो।

# ❀ स्वामी श्रद्धानन्दो विजयतेतमाम् ❀

( स्वामी श्रद्धानन्द की सदा जय हो )

( १ )

श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज शेर के समान बहादुर थे, डरना तो वह जानते ही नहीं थे, आज भी उनका नाममात्र स्मरण करने से देह में स्फूर्ति तथा बल का सञ्चार हो जाता है।

( २ )

आर्य जाति को उन पर अटूट विश्वास था, वे भारत देश के रक्षक थे, भारतीय राष्ट्र के प्रमुख नेता था, भारत द्रोही लोग उनसे डरते थे।

( ३ )

स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज वज्र से भी कठोर थे और फूल से भी कोमल थे। उनका देह सदैव ब्राह्मतेज से और क्षात्र-तेज से समान रूप से देदीप्यमान रहता था।

( ४ )

स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज को जो कोई एक बार भी देख लेता था वही तत्काल उनका श्रद्धालु भक्त बन जाता था। उनकी चौड़ी छाती, मजबूत कन्धे, छै फीट से कुछ अधिक ऊंचाई, लम्बी-लम्बी भुजाएं, उनका महान् व्यक्तित्व सभी को प्रभावित करता था।

( ५ )

अपने छात्रों के लिए जो माता के समान थे, पिता के समान थे, जिनका हृदय सदा करुणा से परिपूर्ण रहता था, वे

परम दयालु थे। वे अशरण शरण थे, वे असहायों के परम सहायक थे।

( ६ )

श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी त्यागी महात्माओं में प्रमुख थे, तपस्वी लोगों में अग्रणी थे। वे समुद्र के समान गम्भीर तथा हिमालय के समान धैर्यवान् थे।

( ७ )

उन परम पूजनीय स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज को हमारा बारम्बार प्रणाम हो। वे ऋषियों के तुल्य थे, परम तेजस्वी थे, आचार्य थे। उनके श्री चरणों में भक्तिभावपूर्वक नमस्कार हो।

( ८ )

हे जगदीश्वर, हे परमात्मन्, कृपया हमें भी वह सन्मार्ग दिखलाइये और हमें शक्ति दीजिए कि हम लोग भी उस आर्य-वीर श्रद्धानन्द जी के चरण चिन्हों पर चल सकें।

# ❀ गान्धी सप्तकम् ❀

( महात्मा गान्धी की प्रशस्ति )

( १ )

महात्मा गान्धी की जय हो, वे शरीरधारी धर्म हैं, अहिंसा और कोमलता की प्रतिमूर्ति हैं, दीनों को शरण देने वाले हैं, और जिनका कुछ अन्य सहारा नहीं है उन्हें भी सहारा देने वाले हैं, उन पर जनता को पूर्ण विश्वास है, प्राचीन तपस्वी महात्माओं के वे प्रतिनिधि हैं, सारा संसार बड़ी श्रद्धा–भक्ति पूर्वक उनको प्रणाम करता है।

( २ )

महात्मा गान्धी जी समुद्र के समान गम्भीर हैं और हिमा–लय के समान धैर्यशाली हैं। तपस्या और त्याग और पवित्रता में प्राचीन ऋषि मुनियों के सदृश हैं। ओहो कितने आश्चर्य की बात है कि इनके चरणों को एक बार छू कर ही सब काम वासनाएं भी पवित्र धर्म बन जाती हैं।

( ३ )

महात्मा गान्धी जी वज्र से भी कठोर हैं और फूल से भी कोमल हैं। डरना तो बिलकुल जानते ही नहीं। कभी किसी पर क्रूरता नहीं करते। यह पुरुष श्रेष्ठ जिस तरफ भी अपनी उंगली उठा देता है उसी तरफ संसार का इतिहास भी तत्क्षण ही मुड़ जाता है।

( ४ )

महात्मा गान्धी के मुख से सदा आशीर्वाद निकलते हैं, उनके हृदय में दया का समुद्र उमड़ा रहता है, स्वभाव में मधुरता है और मन में सब के लिये मंगलाभिलाषा है, उनकी आंखों में विश्वास और स्नेह रहता है, उनके एक-एक श्वास-प्रश्वास में ईश्वर के लिए श्रद्धा भरी हुई है।

( ५ )

चाहे सूर्य पश्चिम की दिशा में उदय होने लगे और पूर्व में डूबने लगे, चाहे समुद्र कभी अपनी सीमाओं का उल्लंघन कर जाए, परन्तु महात्मा गान्धी के वचन कभी गलत नहीं होते।

( ६ )

तमाम हाथी, घोड़े, तरह तरह के भयंकर हथियार, बड़े बड़े मन्त्री महामन्त्री, चतुर राजनीतिज्ञ, अनेक प्रकार की युद्ध सामग्री, स्थल सेनाएं, ज़ल सेनाएं, हवाई सेनाएं, बड़ा बड़ा रोब दाब, जो जो भी कुछ विपक्ष वालों के पास था, सो सब कुछ महात्मा गान्धी ने अहिंसा और सत्य के द्वारा उन लोगों से जीत लिया।

( ७ )

महात्मा गान्धी इस देश के पिता हैं, इस देश के उज्ज्वल रत्न हैं, इस देश के स्वामी हैं। महात्मा गान्धी ही एक वह मनुष्य हैं जो मुसीबतों में फंसे हुए तथा नाश को प्राप्त करते हुये इस संसार को मृत्यु मुख से बचा सकते हैं। मनुष्य होते हुए भी यही व्यक्ति देवताओं से बढ़ चढ़ कर है। यही अद्वितीय वीर गान्धी तीनों लोकों में प्रतिष्ठा को प्राप्त हैं। सर्वत्र उनका जय जयकार हो रहा है।

# ❀ अस्त्युत्तरस्यां दिशि ❀

( हिमालय वर्णन )

आपने कभी हिमालय पहाड़ देखा है कि नहीं। यदि देखा है तो सचमुच आप बहुत भाग्यशाली हैं। यदि नहीं देखा तो समझ लीजिए कि आपकी आंखों ने अब तक आपको धोखा ही दिया है। वास्तव में वह सारा इलाका आश्चर्यजनक है। मनुष्यों के मनों को चुरा लेता है, हृदयों को परम प्रसन्न कर देता है, मनुष्य के भीतर साहस उत्पन्न करता है, आंखों को तृप्त कर देता है। काव्यों की जन्मभूमि हिमालय ही है, सब शास्त्र हिमालय में ही लिखे गए थे। हिमालय को देखकर ही मनुष्य आस्तिक बन जाता है और उसे ईश्वर की सत्ता में विश्वास हो जाता है, उसकी नास्तिकता दूर भाग जाती है, उसका आत्मा आल्हादित हो उठता है, उसका मन अपने आप ही एकाग्र होने लगता है। हिमालय क्षेत्र वस्तुतः मनुष्य की प्रतिभा को जागृत कर देता है। राजयक्ष्मा आदि अनेक रोग वहां स्वयं नष्ट हो जाते हैं। सब प्रकार की सर्व रोग नाशक जड़ी बूटियां हिमालय में ही मिलती हैं। यही पृथवी का मानदण्ड है, भारतवर्ष का पितामह और प्रपितामह है। यहां कांटे भी अनगिनत हैं और फूल भी असंख्य हैं अर्थात् यह परस्पर विरोधी वस्तुएं वहां बहुतायत से पाई जाती हैं। संसार का सबसे ऊंचा स्थान हिमालय ही है, झरने प्रपात वहां एक से एक बढ़कर हैं, बहुत अधिक हैं। वहां निवास करने से मनुष्य में महान् आत्म विश्वास पैदा होता है, उसका पौरुष विकसित होता है और परिपक्व होता है, धैर्य की शिक्षा अपने आप मिलती है।

अधिक क्या कहें, बस इतना ही समझ लो कि संसार में जो भी कुछ विभूति है, श्री है, सात्विकता है, प्रकाश है, चमक है, सो सब हिमालय में मौजूद है।

जंगली जानवर जब भयभीत होता है तो उसकी शकलें कैसी बदल जाती हैं, यह आप हिमालय जाकर प्रत्यक्ष देख सकते हैं। इसी प्रकार जंगली पशुओं के शरीर में क्रोध का आवेग क्या क्या परिवर्तन तत्काल कर देता है—सो भी आप हिमालय में ही जाकर देखेंगे। बाग़ बगीचों की सब प्रकार से सजी सजाई सुन्दर लताएं सुन्दरता में किस प्रकार जंगली लताओं से मात खा जाती हैं—सो भी आप हिमालय में ही जाकर समझ सकेंगे। वस्तुत: इस मर्त्यलोक में यदि कहीं स्वर्ग सचमुच है तो वह हिमालय में ही है। अप्सरायें, देवता, यक्ष, किन्नर, गन्धर्व, यह सब प्रत्यक्ष तौर पर हिमालय में ही मिलते हैं। आप यदि सैकड़ों जगली हाथियों को इकट्ठे देखना चाहते हैं तो हिमालय में जाकर देखिये। जंगली शेर आदि भयानक पशुओं का स्वच्छन्द विहार देखकर यदि अपनी आंखों का कुतूहल सफल करना चाहते हैं तो हिमालय पहाड़ पर जाइये। विविध प्रकार के सांप बिच्छू आदि अनेकानेक रेंगने वाले भयंकर प्राणियों को, उन भयंकर जहरीले कीड़ों को जिन्हें आपने पहिले कभी नहीं देखा है—यदि आप देखना चाहते हैं तो गिरिराज हिमालय की यात्रा कीजिए, आप धन्य-धन्य हो जाएंगे। जिन शिलाओं में से पिघल-पिघल कर शिलाजीत प्रचुर मात्रा में निकल रहा है उन शिलाओं पर बैठने की यदि आपकी इच्छा है तो शीघ्र ही हिमालय यात्रा कीजिए। यदि चाहते हो कि गहरे पानी वाली पवित्र नदियों को देखो—वह नदियां कि जिनकी तेज धाराएं परस्पर टकराती हुई तथा महान् कोलाहल करती हुई एवं ऊंची चञ्चल

लहरों से आपके मनों में एक भय मिश्रित आनन्द पैदा करती हुई बड़ी तेज चाल से बह रही हैं—तो हिमालय में जाकर प्रत्यक्ष देखो।

भय और सौन्दर्य, ये दो पदार्थ परस्पर विरोधी हैं अर्थात् कभी इकट्ठे नहीं रहते, परन्तु आपको हिमालय में इकट्ठे रहते हुए मिलेंगे। आपको कुछ भय भी लगेगा किन्तु आप वाह वाह भी करेंगे। मनसिल, हड़ताल, गेरू तथा अन्य धातुओं से बनी हुई जमीन हिमालय के अतिरिक्त भला आप अन्यत्र कहां देख सकते हैं। पहाड़ी झरनों के शीतल जल की सूक्ष्म बूंदों से भरी हुई शीतल हवाएं, हवा के तीव्र वेग से कांपते हुए पुष्पित सुगन्धित वृक्षों की सुगन्धि से सुगन्धित हवाएं, आपको हिमा-लय के बिना कहीं अन्यत्र नहीं मिल सकतीं। हिमालय के अति-रिक्त भला इस संसार में और कौन सी भूमि है जो केसर उगलती हो। अनन्त अपार अनादि अपरिमेय और अपरिसंख्येय बरफ़, सबसे अधिक ऊंचाई, सबसे अधिक ठण्डक, अद्वितीय अनुपम पवित्रता, चमरी मृग, कस्तूरी मृग, देवदारु, गुग्गुल, यह सब पदार्थ तथा ऐसे ही अन्य भी अनेक दुर्लभ पदार्थ हिमालय के अतिरिक्त कहीं भी अन्यत्र एक एक पृथक् पृथक् भी नहीं मिलते, इकट्ठे भला कहां मिलेंगे।

मानवीय सृष्टि सबसे पहिले इसी महाशैल पर उत्पन्न हुई थी। ऋग्वेद यजुर्वेद सामवेद अथर्ववेद सबसे पहिले हिमालय पर ही गाए गए थे। सैकड़ों तपस्वियों ने, महात्माओं ने, ऋषियों ने, हिमालय में ही बैठकर, संसार के तत्वों को सर्वप्रथम जाना था। चरक के गुरू भगवान् आत्रेय ने हिमालय के ही शुभ पार्श्व में बैठकर, ध्यान लगाकर, अपने सबसहोद्योगी महर्षियों के सह-

योग से, संसार के कल्याण के लिए आयुर्वेद का अविष्कार किया था। अपने सहस्रों सहयोगी गणों के साथ मिलकर भगवान् भूतभावन पतितपावन शिव ने यहां ही अपना अनुपम पराक्रम प्रकट किया था। महाराज भगीरथ ने गंगा नदी यहीं से खोद निकाली थी।

अब इतना पढ़ चुकने के बाद आप लोगों के हृदयों में यदि यह इच्छा उत्पन्न हुई हो कि हमें भी हिमालय की यात्रा करनी चाहिए तो अब हम दो तीन परामर्श आपको देना चाहते हैं। इन्हें चाहे आप हमारी सलाह समझें, चाहे हमारे निर्देश, चाहे हमारे सन्देश। हिमालय की यात्रा पैदल ही करनी चाहिए, सवारी पर नहीं। कोई कोई विरले ही यात्री पैदल चलते हैं, अधिकांश लोग तो सवारी का ही आश्रय लेते हैं। वस्तुतः जो लाभ पैदल यात्रा से होता है उसका शतांश भी सवारी यात्रा से नहीं होता। विश्वास मानिए, प्राकृतिक सौन्दर्य का साक्षात्कार, बारीकी से हर वस्तु को देखना, अधिक से अधिक पदार्थों को देखना और उनके बारे में विस्तृत ज्ञान प्राप्त करना, क्रियात्मक स्वाध्याय, वनवासी तथा पर्वतवासी जनता से मिलना जुलना, उनसे साक्षात् सम्पर्क स्थापित करना, उचित मात्रा में प्राणायाम, उचित मात्रा में व्यायाम, निर्भयता, हिंसक पशु यदि कहीं मार्ग में मिल जाए तो उससे बचने के लिए तात्कालिक सूझ बूझ, बुद्धि की स्फूर्ति, शरीर का हलकापन, कार्य करने की शक्ति में वृद्धि, चलने का अभ्यास, दोषक्षय, रोगों का नाश, हाजमा सुधर जाना, पाचन शक्ति की वृद्धि, अनेक छिपे हुए स्थानों का परिचय अर्थात् गुफा दर्रा आदि की जानकारी, सरदी गर्मी वर्षा तीनों को सहन करने की शक्ति, बलवृद्धि, जानकारी की बढ़ती, अनेक गुण, कला कौशल आदि का ज्ञान, यह सब लाभ तथा इसी प्रकार के

अन्य भी अनेकानेक लाभ केवल उन्हीं को मिलते हैं जो हिमालय की यात्रा पैदल करते हैं। सवारी पर यात्रा करने वालों को यह लाभ कभी नहीं मिलते।

पहाड़ की निचली भूमियों में तथा भयंकर जंगलों में घूमते समय यदि किन्हीं व्यक्तियों को आत्मविश्वास न हो तो वह कोई शस्त्र अस्त्र भी अपने साथ ले जा सकते हैं, इसमें कोई दोष नहीं है। परन्तु मैंने तो भयंकर जंगलों में तथा भयंकर पहाड़ी स्थानों में सैकड़ों बार घूमते हुए भी कभी कोई अस्त्र शस्त्र साथ में नहीं लिया। हथियार खरीदने के लिए मेरे पास धन नहीं था और हथियार का लाइसेन्स भला मुझ जैसे मामूली आदमी को कौन प्रदान कर सकता था। मैं अनेक बार घोर आपत्तियों में फंस चुका हूँ, जंगलों में कभी कभी मेरे प्राणों को पूरा पूरा खतरा उपस्थित हो चुका है, परन्तु हर बार किसी न किसी उपाय से मैंने आत्म-रक्षा कर ही ली। परन्तु सबको मेरा अनुकरण नहीं करना चाहिए। आत्मरक्षा के लिए शस्त्रास्त्र लेकर चलना अधिक सुरक्षा का उपाय है। अतः यदि सम्भव हो सके तो यथाशक्ति कुछ शस्त्रास्त्र साथ में रख ही लेने चाहिए। हथियार साथ में न होने पर भी दियासलाई, तेज दौड़ना, तिरछा दौड़ना, वृक्ष पर चढ़ना, तैरना, अपने को कहीं छिपा लेना, इत्यादि अनेक बहुत अच्छे अच्छे उपाय हैं जिनसे आत्मरक्षा की जा सकती है। सिंह, हाथी आदि जानवरों का खतरा प्रत्यक्ष उपस्थित होने पर कब कौन सा उपाय बरतना चाहिए—यह कुछ तो आपकी तात्कालिक सूझ बूझ आपको स्वयं सिखा सकती है और कुछ आप वनपर्यटक लोगों से भी सीख सकते हैं। सबको मिलकर ऊंची आवाज से खूब शोर करना चाहिए, इस कोलाहल से भी जंगली पशु प्रायः भयभीत होकर स्वयं भाग जाते हैं। इन सब उपायों का प्रयोग यथाकाल

यथामति, यथाविधि अवश्य करना चाहिए ताकि हिंसक पशुओं से आप अपनी रक्षा कर सकें तथा वन पर्वत भ्रमण का आनन्द भी ले सकें।

हिमालय की निचली भूमियों में, जिन्हें घाटी अथवा तराई कहते हैं, जंगली खूंखार पशु बहुतायत से मिलते हैं। इसलिए तराई में घूमते समय तथा ऊँचाइयों पर घूमते समय भी यात्रियों को चाहिए कि एकत्र होकर यात्रा करें, अकेले नहीं। अकेले आदमी की यात्रा नीरस होती है, उसे कुछ मज़ा नहीं आता। अकेले यात्रा करने में तकलीफें भी बहुत हैं तथा खतरे भी। बहुत से मित्र लोग मिल कर, पूरी पार्टी बना कर, जब हिमालय के स्थानों की यात्रा करते हैं तो उन्हें बहुत आनन्द आता है, यात्रा का प्रबन्ध अच्छा रहता है, कष्ट कम होता है, खतरा भी कम रहता हैं।

अधिक क्या लिखें। सदा स्मरण रखो कि विद्या, वित्त, और शिल्प को मनुष्य तब तक अच्छी तरह नहीं पा सकता जब तक कि वह प्रसन्नचित्त से देश देशान्तरों की यात्रा नहीं करता। जो मनुष्य सब स्थानों में पहुँच सकता है वह क्यों अपने ही गाँव में अथवा अपने ही नगर में पड़ा पड़ा सड़ता रहे। "यह कुँआ हमारे पुरखों ने बनवाया था" ऐसा कहते हुए केवल आलसी लोग ही उसके खारे पानी को जन्म भर पीते रहते हैं, कहीं बाहर नहीं जाते, न ग्रामान्तर में, न नगरान्तर में, और नहीं देशान्तर में।

---

# ❁ सरदार वल्लभ भाई पटेल ❁

सम्राट् दिलीप के विषय में कविकुलकोकिल कालिदास ने लिखा है कि "जैसे दिलीप राजा का शरीर खूब हृष्ट-पुष्ट था वैसे ही उनकी बुद्धि भी खूब परिमार्जित तथा गम्भीर थी, जैसी उनकी बुद्धि उत्तम थी वैसी ही उनका अध्ययन भी महान् था, जैसे उनका अध्ययन महान् था वैसे ही उनके कार्य महान् थे, जैसे उनके कार्य महान् थे वैसे ही उनकी सफलतायें भी एक से एक बढ़ चढ़ कर थीं।"

मनुष्यों में श्रेष्ठ कौन होता है यह बतलाते हुए महामुनि विदुर ने लिखा है कि, "जो मनुष्य उपाय को जानता है वही सर्व श्रेष्ठ मनुष्य है।"

महापुरुषों के लक्षण बतलाते हुए महाकवि माघ ने श्रीकृष्ण जी की सभा में राजनीति निपुण उद्धव के मुख से कहलाया है कि, "क्षुद्रपुरुष छोटा सा ही कार्य प्रारम्भ करते हैं परन्तु अत्यन्त अस्त-व्यस्त हो जाते हैं, जब कि महापुरुष एक से एक महान् कार्यों को प्रारम्भ करते हुए भी बिलकुल एक रस ही रहते हैं अर्थात् जरा से भी अस्त-व्यस्त नहीं होते।"

राजनीति के तत्वज्ञ अनुभवी लोग कैसे होते हैं यह बतलाते हुए महर्षि व्यास ने एक स्थान पर लिखा है कि, "जिस व्यक्ति के इरादों को, मन्त्रणाओं को, तथा पूर्वनिश्चित योजनाओं को, प्रति-

पक्षी लोग बिलकुल भी नहीं जानने पाते, वही श्रेष्ठ राजनीतिज्ञ है। उसके इरादे, उसकी मन्त्रणाएं, उसकी पूर्व योजनाएं, प्रतिपक्षियों को तब पता लगती हैं जब वह अपने कार्य को सफलतापूर्वक समाप्त कर लेता है। ऐसा व्यक्ति ही सफल राजनीतिज्ञ कहला सकता है।"

यह पूर्वोक्त सभी लक्षण श्रीमान् पूजनीय सरदार बल्लभ भाई पटेल महोदय में शब्दशः और अक्षरशः विद्यमान थे, वह इस देश के वास्तविक नेता थे और पूर्णतया सफल राजनीति के सफल खिलाड़ी थे। प्रातःकाल उनका स्मरण तथा उनके गुणों का मनन किया जाना परम लाभप्रद हो सकता है।

महात्मा गान्धी जी अपने प्रमुख शिष्य के रूप में सरदार बल्लभभाई पटेल को पाकर सच्चे अर्थों में एक भाग्यशाली गुरु सिद्ध हुए। यह भारत भूमि सरदार पटेल को जन्म देकर सचमुच रत्न प्रसूः हो गई, पुत्रवती हो गई, और सच्चे अर्थों में राजा वाली हो गई। मित्रों को सरदार पटेल महोदय पर सदा पूर्ण विश्वास रहता था, शरणार्थियों को शरण देने में वह सबसे आगे थे, मिथ्या घमण्ड से घमण्डी हुए लोगों के अभिमान को वह चूर्ण करने वाले थे, भारत के शत्रु लोग उन से थर थर कांपते थे, वह हिमालय के समान धीर और समुद्र के समान गम्भीर थे, यदि वह कभी क्रुद्ध हो जाते थे तो उनके सामने बड़े बड़े लोग भी भयभीत होते थे, यह जो सन्धि विग्रह यान आसन संश्रय द्वैधीभाव नामक छै गुण राजनीति शास्त्र में प्रसिद्ध हैं सो सरदार पटेल साहब इन छहों में परम प्रवीण थे।

सफलता तो उनकी दासी थी, यश उनके लिए एक नम्र सेवक मात्र था जो सदा उनके आगे पीछे घूमा करता था। उनकी कीर्ति इतनी विस्तृत थी जितनी कि दिशाएं हैं, अर्थात् हर दिशा में

दूर दूर तक सरदार पटेल साहब की कीर्ति फैली हुई थी। वह चाणक्य के समान नीतिनिपुण थे, चन्द्रगुप्त मौर्य के समान नवीन राष्ट्र के निर्माण करने वाले थे, भारतीय स्वतंत्रता संग्राम के यशस्वी विजेता थे, स्वतन्त्र भारत राष्ट्र के रक्षक थे, वज्र से भी कठोर और कुसुम से भी कोमल।

भारत के मित्र राष्ट्र उनकी मित्रता का अभिनन्दन करते थे, दीन दुःखियों को उन पर बहुत भरोसा था, आपत्ति में पड़े हुए लोग सदा उन्हीं से उद्धार की आशा रखते थे, करोड़ों भारतीय लोग उन्हें पिता के समान मानते थे, दुःखी लोग उन्हें अपना सहारा मानते थे और सदा उनसे सहायता प्राप्त कर लेते थे, उनका प्रताप इतना था कि भारत राष्ट्र के शत्रु लोग इस देश में तथा विदेशों में भी सदा डर से काँपते रहते थे, ऐसे महान् व्यक्ति थे हमारे सरदार बल्लभभाई पटेल महोदय। भला उनके गुणों को पूरा पूरा वर्णन करने के लिए वाणी अथवा लेखनी कैसे समर्थ हो सकती है।

सचमुच उनके सुचरित्र का वर्णन बहुत बड़ा है। वह क्या थे,—मानों ब्राह्म गुणों की रक्षा के लिए क्षात्र धर्म ने मानव देह धारण किया हुआ हो। जिस भी किसी ने कभी अपने भाग्य दोष के कारण सरदार पटेल से शत्रुता ठानी, वह हमेशा हारा। जिस भी किसी व्यक्ति ने उनसे संरक्षण प्राप्त कर लिया, उसके लिए तो मानों ऋद्धि सिद्धि सदा ही हाजिर रहने लगीं। जो भी काम इन्होंने प्रारम्भ किया उसी में सफलता पाई। आर्य चाणक्य के समान सरदार पटेल साहब ने भी अपने मित्रों और शत्रुओं को क्रमशः उदय और अस्त, लाभ और हानि, सौभाग्य और दौर्भाग्य, प्रदान किए। अर्थात् जिस पर पटेल साहब ने स्नेह किया उसे उदय, लाभ और सौभाग्य तत्काल देकर निहाल कर

दिया, परन्तु जिस पर उन्होंने कोप किया उसे अस्त, हानि और दौर्भाग्य तत्काल देकर बरबाद कर दिया।

पटेल महोदय का वैयक्तिक जीवन भी परमोत्कृष्ट था और आदर्श था। जलवायु का शुद्ध सेवन, व्यायाम करना, जितेन्द्रियता, थोड़ा भोजन, ब्रह्मचर्य का पालन, एक पत्नी व्रत, बच्चों पर अत्यन्त स्नेह, इसी प्रकार के अन्य भी अनेक वयक्तिक गुण आप को कम महापुरुषों में ही देखने को एकत्र मिलेंगे। प्रतिभा, उत्साह, कार्य को अनावश्यक तौर पर लम्बा न करना, झटपट कार्य करना, न आई हुई बातों को भी पहिले से ही सोच समझ सकना, दीर्घ दर्शिता, मौके पर तत्काल उत्तम सूझ बूझ, इरादे में पक्कापन, प्रबल इच्छा शक्ति, दृढ़ सङ्कल्प, आत्मविश्वास, मन्त्र का अव्यर्थ प्रयोग अर्थात् राजनीति सम्बन्धी चालों में सदा सफल होना, इत्यादि इत्यादि दुर्लभ गुण तथा सौभाग्य श्रीमान् पटेल साहब को प्रचुर मात्रा में प्राप्त थे।

हैदराबाद के मामले में उन्होंने जो शानदार विजय प्राप्त की, उसे कौन भूल सकता है। भला उस क्रियात्मक कौशल को कौन भूल सकता है जिसके द्वारा पटेल साहब ने बारदोली में सत्याग्रह आन्दोलन का अद्भुत सञ्चालन किया था। बारदोली में सत्याग्रह को जो शानदार विजय मिली, उसका दूसरा कोई उदाहरण न तो भारत में कहीं उपलब्ध है और न कहीं अन्यत्र विदेश में। उस समय महात्मा गांधी ने भी अनुभव किया कि सत्पात्र को दिया हुआ बीज रूप छोटा सा मन्त्र भी किस प्रकार महान् बन जाता है। प्रतिभा सम्पन्न मेधावी शिष्य किस प्रकार अपने गुरू से भी आगे बढ़ जाता है—यह बात बारदोली सत्याग्रह में स्पष्ट दिखाई दी थी। महात्मा गांधी से ही सत्याग्रह का मन्त्र लेकर जिस शानदार योग्यता और प्रतिभा के साथ पटेल साहब

ने उसका विस्तृत प्रयोग किया और अनुपम सफलता पाई—वह सफलता शायद महात्मा गान्धी को भी प्राप्त नहीं हुई। यह एक अद्भुत चमत्कार था जो पटेल साहब ने राजनीति के मञ्च पर दिखलाया। पटेल साहब रट्टू शिष्य नहीं थे, वह परम मेधावी और प्रतिभासम्पन्न थे। महर्षि अग्निवेश ने चरक संहिता में बहुत ठीक कहा है कि, "जिस प्रकार भिक्षुक के पास चुटकी भर आटा भी क्रमशः बहुत हो जाता है, जिस प्रकार किसान के हाथ में पड़ कर एक क्षुद्र बीज भी महान् वृक्ष बन जाता है, इसी प्रकार बुद्धिमान शिष्य के लिए एक छोटा सा सूत्र ही बहुत बड़ा भाष्य बन जाता है, क्योंकि बुद्धिमानों में ऊहापोह तर्क सूझ बूझ प्रतिभा आदि प्रचुर मात्रा में पहिले ही उपस्थित रहते हैं।

पटेल साहब ने राजनीति में प्रवीणता कैसे पाई, किस मार्ग का इन्होंने आलम्बन किया, राजनीति में सफलता पाने के लिए किस पद्धति का अनुसरण करना चाहिए, मानों इन्हीं सब बातों का व्याख्यान करते हुए किसी प्राचीन विद्वान् ने संस्कृत में पहले लिख दिया था, "उखड़े हुए वृक्षों को फिर से लगाता हुआ, उनके फूलों को चुनता हुआ, छोटे अङ्कुरों को बढ़ाता हुआ, ऊँचे चढ़ते हुए वृक्षों को नीचा करता हुआ, नीचे झुके हुओं को ऊँचा चढ़ाता हुआ, जो वृक्ष परस्पर मिल जुल कर गुथ गए हैं उन्हें पृथक् पृथक् करता हुआ, तीव्र काँटेदार झाड़ झङ्काड़ों को अपने नियम में रखता हुआ तथा कुम्हलाते हुए पौधों को सींचता हुआ, माली जिस प्रकार चिरकाल तक आनन्दित होता है उसी प्रकार राजा भी चिरकाल तक आनन्दित हो सकता है यदि वह (राजा) भी वही पूर्वोक्त काम करता रहे। अर्थात् उखड़े स्थान भ्रष्ट मनुष्यों को फिर से आबाद करे, समृद्ध लोगों को चुनचुन कर उनसे कर के रूप में धन प्राप्त करे, छोटे लोगों को बड़ा करे, ऊँचे

अभिमानियों को नीचा दिखावे, नीचे झुके हुए लोगों को ऊँचा करे, इकट्ठे जिन लोगों ने जत्थे बनाए हुए हैं उन लोगों को सब को अलग अलग कर दे, कांटे के समान तीक्ष्ण स्वभाव वाले लोगों को वश में रखे तथा उनसे भी अपना काम निकाल सके, कुम्हलाए हुए अर्थात् दलित लोगों को फिर से प्रफुल्लित और विकसित कर सके।"—आश्चर्य की बात है कि पटेल साहब भी राजनीति के एक चतुर एवं सफल खिलाड़ी की तरह सदा यही सब कुछ करते रहे।

एक बार आर्य चाणक्य ने कहा था कि, "राजनीति क्षेत्र में सिद्धि और विजय चाहने वाला व्यक्ति सदा सफल होगा और कभी परिहास का पात्र न बनेगा यदि वह निम्नलिखित मामलों में सदा सावधान रहेगा तो। 'मैं कौन हूँ, जमाना कैसा चल रहा है, देश कौन सा है, यहाँ के लोग कैसे हैं, कौन कौन सी परिस्थितियाँ हमारे अनुकूल हैं तथा कौन कौन सी प्रतिकूल, शत्रु वस्तुतः कौन कौन हैं और मित्र वस्तुतः कौन कौन हैं, मैं अपनी सब कार्यवाही कहां कर रहा हूँ अर्थात् मेरी सब कार्यवाहियों का असर किस किस पर पड़ रहा है और क्या क्या पड़ रहा है, मेरे मित्रों की शक्ति वस्तुतः कितनी है और मेरे शत्रुओं की शक्ति वस्तुतः कितनी हैं, जो लोग मेरे प्रच्छन्न शत्रु हैं अर्थात् ऊपर से मित्र बने हुए होने पर भी छिपे तौर पर मुझसे शत्रुता रखते हैं उनकी वास्तविक शक्ति कितनी है, जब मैं सफल हो जाता हूँ तब कौन कौन हमारे नवीन सहायक बन जायेंगे, यदि मैं असफल हो जाता हूँ तब कौन कौन सी नई मुसीबतें मुझ पर पड़ सकती हैं, उन मुसीबतों से बचने के लिए मैं क्या क्या उपाय करूँ, इत्यादि इत्यादि।"—आश्चर्य की बात है कि सरदार पटेल साहब पर यह सब कुछ अक्षरशः चरितार्थ होता है।

ऊपर से कोमल प्रतीत होते हुए भी राजनीतिक उपाय,

जिनका 'श्री पटेल साहब प्रयोग करते थे, अन्दर से वस्तुतः कितने प्रभावपूर्ण और गहरे होते थे, उन उपायों में कितनी गहरी सूझ बूझ छिपी रहती थी और किस प्रकार वह कोमल और साधारण प्रतीत होने वाले उपाय सदैव सफलता और विजय को लाकर पटेल साहब के चरणों में पटक देते थे,—इसका वर्णन श्री महर्षि वेदव्यास जी ने सहस्रों वर्ष पूर्व ही मानो निम्नलिखित प्रकार से महाभारत में लिख दिया था। "कोमल उपायों के द्वारा ही कठोर शत्रु को जीता जा सकता है, कोमल उपायों के द्वारा ही कोमल शत्रुओं को जीता जा सकता है, कोई भी ऐसी परिस्थिति नहीं है जिसे कोमल उपायों के द्वारा न संभाला जा सके, अतएव सिद्धान्त यह निकला कि कोमल उपाय ही सबसे तीव्र उपाय है।"

अच्छा तो फिर अब हमें करना क्या चाहिए। सर्दार पटेल साहब तो स्वर्ग को सिधार गए। उनकी अनुपस्थिति में हम भारतीय लोग तो अनाथ सदृश हो गए हैं, असहाय हो गए हैं। अब तो हमारा कल्याण इसी में है कि हम उन्हीं के चरणचिन्हों पर चलें। जो जो भी उत्तम गुण, उत्तम कर्म, उत्तम स्वभाव, पटेल साहब में थे, हमें भी वही गुण कर्म स्वभाव अपने अन्दर धारण करने चाहिए। जैसा कि महर्षि व्यास ने एक स्थान पर लिखा है।

"उठो, जागो, शुभ कर्मों में लगो, मन में निश्चय रखो कि यह कार्य अवश्यमेव पूरा होगा ही, कभी भी घबराओ नहीं।"

---

# ❁ चरित्र निर्माण ❁

आजकल हमारे देश में स्वन्त्रता हो जाने पर भी, धनधान्य की कमी न होने पर भी, विद्या और अनुभव तथा आयु में बढ़े हुए अनेक महानुभावों के उपस्थित रहने पर भी, जो प्रायः सर्वत्र देश भर में एक विशेष प्रकार का विषाद दिखाई देता है तथा लोगों में जो क्रोध अभिमान ईर्ष्या असूया लोभ आदि दूषित मनोविकारों का सर्वत्र साम्राज्य सा छाया हुआ है, इस सब का क्या कारण है और इन सब की क्या चिकित्सा है। सुख के तमाम भौतिक साधन उपस्थित रहने पर भी लोग करोड़ों की संख्या में दुःखी क्यों हैं, यह समस्या बारम्बार विचारक लोगों को परेशान तो अवश्य कर रही है परन्तु किसी निश्चित निर्णय पर हम लोग अबतक नहीं पहुँच पाए, यह बड़े ही खेद की बात है।

हम मानते हैं कि राष्ट्र के लिए बड़े बड़े विद्वानों का होना आवश्यक है, हम मानते हैं कि शस्त्रास्त्रों से सुसज्जित वीर निर्भय सिपाहियों की सेना भी राष्ट्र के लिए बहुत जरूरी है, व्यापार व्यवसाय कृषि, धन दौलत यह सब वस्तुएँ भी बहुत अच्छी हैं और आवश्यक हैं, परन्तु फिर भी यह सच है कि इन सब वस्तुओं से अधिक आवश्यक जो वस्तु है वह राष्ट्र का चरित्र है। पृथक् पृथक् व्यक्तियों का जैसा चरित्र, ऊँचा या नीचा होगा वैसा ही किसी राष्ट्र का होगा। इसलिए सब से आवश्यक काम यह है कि प्रत्येक व्यक्ति का चरित्र उन्नत, शुद्ध, उच्च हो—तभी राष्ट्र का

चरित्र उन्नत होगा। जब तक चरित्र शुद्ध और ऊँचा न होगा तब तक सुख की आशा नहीं करनी चाहिए।

सुना है कि पाश्चात्य देशों में, कहीं कहीं पूर्वीय देशों में भी, चरित्र निर्माण पर बहुत जोर दिया जाता है। वहाँ अलग अलग हर व्यक्ति के, हर पुरुष के, हर स्त्री के, हर बच्चे के नैतिक चरित्र को अर्थात् प्रतिदिन के चरित्र को, ऊँचा करने के लिए बहुत ध्यान दिया जाता है। पाश्चात्य देशों की यात्रा करके जो भारतीय लोग स्वदेश को लौट कर आए हैं वह बतलाते हैं कि वहाँ के लोग एक दूसरे का विश्वास करते हैं, वहाँ के नैतिक जीवन में क्रियात्मक रूप से सत्य का प्रचुर समावेश है। वहाँ के व्यापारी लोग अपना ही पेट भरने के लिए इतने उतावले नहीं हैं जितने कि हमारे हिन्दुस्तानी व्यापारी लोग। अपने राष्ट्र की उन्नति को जिस प्रकार वहाँ के लोग क्रियात्मक रूप से सर्वोपरि मानते हैं। वैसा हमारे देश में नहीं है। उन लोगों के नैतिक जीवन में जो सरलता और निश्चिन्तता पाई जाती है उसका एक अंश भी यहां नहीं पाया जाता है।

किन्तु निराश होने के कोई जरूरत नहीं है। राष्ट्र के मामले में निराशा बड़े अनर्थों को उत्पन्न कर सकती है। हमें सन्तोष मानना चाहिए और खुश होना चाहिए कि हमारे देश के जो सर्वोच्च नेता लोग हैं वह इस विषय में सो नहीं रहे हैं, पर्याप्त जागरूक हैं। यद्यपि भारत राष्ट्र को उन्होंने धर्म निरपेक्ष घोषित किया है यथापि चरित्र निर्माण के कार्य में वह अत्यन्त प्रयत्नशील हैं। हमारे राष्ट्रपति डा० राजेन्द्रप्रसाद महोदय ने बारम्बार अनेक सभाओं में जनता को कहा है कि अपने को सच्चरित्र बनाओ, हमारे प्रधान मंत्री जवाहरलाल नेहरूने भी अनेकों बार ऊँची आवाज में कहा है, बाहें ऊपर को उठाकर कहा है, कि हम भारतवासियों को

अपना चरित्र ऊँचा करना चाहिए। अब स्वराज्य हो जाने पर तो हम भारतवासियों का चरित्र शुद्ध और निष्कलङ्क हो ही जाना चहिए, इत्यादि।

वेदों में एक मन्त्र आता है कि, 'सचाई, सरलता, सत्य के लिए दृढता, ज्ञान, शिक्षा, तपस्या, ईश्वर विश्वास, सामूहिक रूप से श्रेष्ठ कार्यों का आचरण, मिलकर कार्य करने की शक्ति, यह वस्तुएं हैं जो पृथिवी को धारण करती हैं।' भावार्थ यह हुआ कि सदाचारी लोग ही अपने राष्ट्र की तथा सम्पूर्ण जगत् की व्यवस्था को ठीक रख सकते हैं। अतः हे भारतीय लोगो, तुम्हें इस विषय में बहुत सावधान रहना चाहिए। देश की रक्षा के लिए और देश की उन्नति के लिए भी सदाचार की आवश्यकता, सच पूछो तो लिखाई पढ़ाई से भी अधिक है। सत्य, उदारता, सरलता, तेज, वीरता, प्रताप, विद्या, तपस्या, सूक्ष्म बूझ, सहानुभूति, स्वार्थत्याग, इन गुणों को तथा ऐसे ही अन्यान्य गुणों को धारण करने से चरित्र का निर्माण होता है। जब हम कहते हैं कि सदाचार की बड़ी आवश्यकता है तब हमारा अभिप्राय यही होता है कि इन सब गुणों को अपने क्रियात्मक जीवन में ढाल लेना चाहिए। बातें बनाने से कुछ नहीं होता, हमारे जीवन में वास्तविक तौर पर यह सब गुण विकसित हो जावें और प्रत्यक्ष दीखने लगें, तब समझना चाहिए कि हमने वस्तुतः चरित्र का निर्माण कर लिया है।

श्री जनमेजय विद्यालंकार निर्मित यह अभिनवकाव्यम् समाप्त हुआ।